अब बनवारी हमें छोड़कर मथुरा चले गए हैं और उनके अभाव में हम विरह की अग्नि में झुलस रही हैं।

प्रोषितपतिकाओं को गहने भी बुरे लगते हैं। मन तो प्रियतम की याद में खोया रहता है, गहनों की ओर कौन देखे? और फिर वहाँ किसी के फन्दे में पड़े होंगे तो—चिन्ता और ईर्ष्या की मिलीजुली भावना :—

नाक सुहाय न मुक्त मन, रह्यों लाल सों लागि।
प्रिय घनश्याम मिले न ह्वां, सों तिय सुख सब आगि ॥[1]

विरहिणी प्रियतम की प्रतीक्षा में है। इन्तजार करते-करते मन में निराशा फैल गई, छाती ठंडी पड़ने लगी और इतने में ही सखी के हाथ में प्रियतम का पत्र देखा। बिना पढ़े ही पत्र को पढ़ लिया। अतः ठंडी छाती पुनः धधकने लगी :—

बाँचि गई बांचे बिना, लखि सखिकर पिय पाति।
छुहि छाती ताती भई, सीरी जो धकि जात ॥[2]

नायिका विधाता से कहती है कि विधाता, यह दुःख कैसा दिया? प्रीति करवाकर प्रियतम छीन लिया। स्नेही दे दे या फिर स्नेह वापस ले ले :—

बिधना प्रीति कराय क्यों, प्रीतम लीनें छीन।
स्नेही दें कें स्नेह लें, यह काहे दुख दीन ॥[3]

नायिका प्रियतम के इन्तजार में है। प्रियतम नहीं आते हैं। उसे स्वयं पर खीझ चढ़ती है और वह निराश हो जाती है, प्राणों की निरर्थकता पहचानने लगती है तब उसकी वेदना इन शब्दों में सिमट जाती है :—

हे आशा द्रुत सफल हो, किधौं तूँ ह्वें जा नास ॥
जाय जीय मों दुख टरें, भाजें जग उपहास ॥[4]

प्रोषितपतिका में एक सर्वजनीन उदारता आ जाती है। वह किसी को दुखी नहीं देखता चाहती है। मृत्यु को भी वह आशीर्वाद मानती है :—

बीर बिरह दुःख अति दुःसह, जिन दें कों ज्युगदीस।
और कष्ट को का चली, मरण मन्यों आसीस ॥[5]

---

१. 'दयाराम सतसई' : सं० डॉ० नागर, छन्द २२७।
२. वही, छन्द २२८।
३. वही, छन्द २२९।
४. वही, छन्द २३१।
५. वही, छन्द २२४।

२. खण्डिता—

पार्श्वमेति प्रियो यस्या अन्यसंभोगचिह्नितः।
सा खण्डितेति कथिता धीरैरीर्ष्य-कषायिता ॥[1]
आवत कहि आवे नहीं, आवैं प्रीतम प्रात।
ताके घर खण्डिता कहे, सुबहु विधि बात ॥[2]

'दयाराम सतसई' में 'खण्डिता नायिका' के शीर्षक के अंतर्गत जो १७७वाँ दोहा है, खण्डिता का अच्छा उदाहरण नहीं है। १८१वें दोहे में खण्डिता का अच्छा चित्र प्रस्तुत किया गया है :—

सब ठां गुनिके संग तें पावें सब सनमान।
अगुनवती उर पें धरी, क्यों न होय अपमान ॥[3]

पति के वक्षस्थल पर अन्य नायिका की माला की सूत्रहीन, अंकित छाप को देखकर खण्डिता नायिका उसे पति के अपमान का कारण बनाती है।

खण्डिता के मुख से वक्रोक्तियों की तीक्ष्ण धारा वहती है। अपराधी प्रियतम को लज्जित करने का इससे प्रखर हथियार और हो भी क्या सकता है। देखिये दयाराम की एक खण्डिता को :—

झिल्ल भरे प्रति अंग पिय, झिल्ल सोंह कित खात।
निपत झिल्ल का मो गिनी, प्रकट दुरैयत बात ॥[4]

खण्डिता के धीरा, अधीरा और धीराधीरा के रूप में तीन भेद होते हैं। दयाराम ने इन तीनों के उदाहरण प्रस्तुत किए हैं।

३. कलहान्तरिता—

चाटुकारमपि प्राणनाथं रोषादपास्य या।
पश्चात्तापमवाप्नोति कलहान्तरिता हि सा ॥[5]
मान मनावत हू करे, मानद को अपमान।
दूनो दुख ता बिन लहैं, अभिसंधता बखानि ॥[6]
(केशव ने कलहान्तरिता को अभिसंधिता कहा है।)

नायक का अनादर करने के बाद स्वयं ही अपने व्यवहार पर पश्चात्ताप करने वाली नायिका कलहान्तरिता मानी जाती है। नायक के अनुनय-विनय

१. 'साहित्य दर्पण' : विश्वनाथ ३/८८।
२. 'रसिकप्रिया' : केशवदास ८/१६।
३. 'दयाराम सतसई' : सं० डॉ० नागर, छन्द १८१।
४. वही, छंद १८२।
५. 'साहित्य दर्पण' : विश्वनाथ ३/९४।
६. 'रसिकप्रिया' : केशवदास ७/१३।

करने पर भी कलहान्तरिता का रोष नहीं घटता है। परन्तु नायक के चले जाने पर वह पश्चात्ताप करती है। दयाराम की कलहान्तरिता कहती है—

हा हा कर हारे हरी, मैं न मनी परि पाय।
मो लायें अब लाय दें, को दें, लाय ललाय ॥[१]

४. उत्कण्ठिता—

आगंतुं कृत्चित्तोऽपि दैवान्नायाति यत्प्रियः।
तन्नामदुःखार्ता च विरहोत्कण्ठिता तु सा ॥[२]
कौन हुँ हेत न आइयो, प्रीतम जाके धाम।
ताको शोचित शोच हिय, केशव उत्का वाम ॥[३]

—जो नायिका नायक के आने की प्रतीक्षा में रहती है और किसी कारणवश इच्छा होते भी नायक नहीं आ पाता है तो वह उद्विग्न हो उठती है ऐसी स्त्री उत्कण्ठिता नायिका कहलाती है—

छांहि चांहि तन छांहि पिय, अब अति आवें नांहि।
फरकत मो अंखि दाहिनी, काहु कि बांई बांहि ॥[४]

५. अभिसारिका—

अभिसरति हि कांतं या मन्मथस्य-वशंगता।
स्वयमभिसरतीत्येषा धीरैरुक्ताभिसारिका ॥[५]
हित तें के मद मदन तें, पिय सों मिले जु थाइ।
सों कहिए अभिसारिका, बरणी त्रिविधि बनाइ ॥[६]

—जो नायिका काम-वासना से पीड़ित होकर स्वयं कान्त के पास जाती है या उसे अपने पास बुला लेती है, उसे अभिसारिका कहते हैं। दयाराम ने इसके तीन भेद माने हैं। इन तीनों के सुन्दर उदाहरण भी उन्होंने प्रस्तुत किये हैं।

१. कृष्णाभिसारिका

कृष्ण पक्ष की रात में जो प्रिय से मिलने जाती है, उसे कृष्णाभिसारिका कहते हैं। दयाराम की कृष्णाभिसारिका काली साड़ी पहनकर अमावस्या की अन्धेरी रात में अभिसार के लिए जाती है। लेकिन उसकी गौर-देह-द्युति बादल से ढँके चाँद की तरह बार-बार झलक उठती हैं:—

१. 'दयाराम सतसई' : सं० डॉ० नागर, छंद १८५।
२. 'साहित्य दर्पण' : विश्वनाथ ३/९८।
३. 'रसिकप्रिया' : केशवदास ७/७।
४. 'दयाराम सतसई' : सं० डॉ० नागर, छंद १८६।
५. 'साहित्य दर्पण' : विश्वनाथ ३/८९।
६. 'रसिक-प्रिया' केशवदास ७/२५।

कारी कारी कुहु छपा, छुपत जात द्रुम ओट।
दुरि न रहे द्युति देह तहु, ज्यों ससि बदरा ओट ।।[१]

२. ज्योत्स्नाभिसारिका—

चाँदनी रात में अभिसरण करने वाली नायिका ज्योत्स्नाभिसारिका (शुक्लाभिसारिका) कहलाती है। बिहारी की ज्योत्स्नाभिसारिका तो केवल चाँदनी रात में भौंरों के द्वारा ही जानी जाती है! दयाराम की नायिका तो चाँदनी रात में सीप का मोती बन गई है :—

चमकी चहुँ दिस चाँदनी, गौरी धरि सित वास।
मुक्त सुक्ति लों मलि चली, कुंज सदन पिउ पास ।।[२]

३. दिवाभिसारिका—

दिन में जो अभिसरण करती है, उसे दिवाभिसारिका कहते हैं—

अर्जुनबरन जराम्बर, कनक लता सों अंग।
अभिजित वय आभिरसुता, मिलन चली श्रीरंग ।।[३]

६. वासकसज्जा—

जब नायिका साज-शृंगार करके प्रिय की प्रतीक्षा में रत रहती है, तब वह वासकसज्जा कहलाती है। दयाराम ने इसका एक उदाहरण दिया है, जो बहुत अच्छा नहीं है :—

मलिन नलिन हिय तल्प भों, तल्प माल कुमलाय।
साज आज बिन काज मो, अजहुँ न आये आप ।।[४]

७. विप्रलब्धा—

प्रिय कृत्वापि संकेतः यस्या नायाति सन्निधिम्।
विप्रलब्धा तु सा ज्ञेया नितान्तमवमानिता ।।[५]
दूती सो संकेत बढ़ि, लेन पठाई आप।
विप्रलब्ध सो जानिए, अन खाये सन्ताप ।।[६]

संकेत करने पर भी नायक जिसके समीप नहीं आता है, उस अपमानिता नायिका को विप्रलब्धा कहते हैं। यह बड़ी नाजुक स्थिति में पड़ी नायिका

१. 'दयाराम सतसई' : सं० डॉ० नागर, छंद १६० !
२. वही, छंद १६१।
३. वही, छंद १६३।
४. वही, छंद १६८।
५. 'साहित्य दर्पण', विश्वनाथ, ३/६५।
६. 'रसिकप्रिया' : केशवदास, ७/२२।

होती है । प्रिय आने वाले हैं । संकेत-स्थल पर पहुँच गई । परन्तु प्रियतम को वहाँ न देखकर रंग पीला पड़ गया :—

लखें न लाल सहेट गें ललना लाल अनूप ।
भों तनु रंग अनंग डर, जातरूप को रूप ॥[१]

८. स्वाधीनपतिका—

कान्तो रतिगुणाकृष्टो न जहाति यदन्तिकम् ।
विचित्र विभ्रमासक्ता सा स्यात् स्वाधीनभर्तृका ॥[२]
मन वच कृत करिकें सदा, पीव जासु बस होइ ।
पूरन रसमय निरखिये, स्वाधिनपतिका सोइ ॥[३]

जिस नायिका का प्रिय सर्वदा उसके समीप रहता है और हमेशा उसकी अधीनता स्वीकार करता है, वह नायिका स्वाधीनपतिका कहलाती है ।

अलि भलि बति पतिया पती, बोलन दूजे जांहि ।
सो का आगें ओंध पियु, आपे आवें नांहि ॥[४]

९. प्रवत्स्यत्पतिका—

जिस नायिका के पति शीघ्र ही परदेश जाने वाले हों, उसे प्रवत्स्यत्-पतिका नायिका कहते हैं—

पिय विदेश जाओ चहे, तजि सुबाल तिहि काल ।
गहें सोच उर सुन्दरी, प्रवसतपतिका हाल ॥[५]
कलकि न कल पलकां पल, पलक अलि क्षति मेरि ।
प्रान प्रान कल जात मो, प्रान जात नहिं देरि ॥[६]

प्रिय विदेश जा रहे हैं । नायिका उद्विग्न है । पलंग पर पलभर के लिए भी पलकें नहीं लग रही हैं ।

१०. आगमपतिका—

जिस नायिका के पति विदेश से आ रहे हों या आ गये हों, उसे आगत-पतिका या आगमपतिका कहते हैं ।

---

१. 'दयाराम सतसई' : सं० डॉ० नागर, छन्द १९९ ।
२. 'साहित्य दर्पण' : विश्वनाथ ३/८७ ।
३. 'हिततरंगिणी' : कृपाराम, छन्द ३२० ।
४. 'दयाराम सतसई' : सं० डॉ० नागर, छन्द १९५ ।
५. 'हिततरंगिणी' : कृपाराम ५/३६३ ।
६. 'दयाराम सतसई' : सं० डॉ० नागर, छन्द २०१ ।

जाको पति परदेस तें, आवे जा छिन धाम ।
कृपाराम स्वागतप्रिया, होति वहै अभिराम ॥[१]

प्रिय का पत्र आया है । प्रिय अब आने वाले हैं । यह शकुन तो पहले ही कौए ने दे दिया था । इसलिए 'कागद' अब कोई 'गद' (दवा) नहीं है । अब तो प्रियतम के स्पर्श के लिए अंग-अंग उफना जा रहा है :—

कागद का गद राधिका, काग दए जो सोंन ।
सरकत सरकें कंचुकी, परसन कों पियपांन ॥[२]

× × ×

पियु पधारे सुनत पिय, सवें उठी सह नेम ।
वैठे मन निज निलय तन, मनि मंडन जुत हेम ॥[३]

(इ) दशा के अनुसार नायिका-भेद—

इस वर्ग के अन्तर्गत नायिकाओं के तीन वर्ग माने जाते हैं—१. अन्य-संभोग-दुखिता, २. गर्विता और ३. मानवती । 'दयाराम सतसई' में मानवती नायिका को विशेष महत्व दिया गया है ।

मानवती

मान करने वाली नायिका मानवती कहलाती है—

पिय सों कछु अपराध तकि, तिय उदास जो होइ ।
ताहि मानिनी कहत हैं, सब पण्डित कवि लोइ ॥[४]

मान स्त्रियों का सबसे बड़ा हथियार है । प्रियतम के अपराध या अपनी अवहेलना से स्त्री में जो खीझ पैदा होती है, वह मान है । मान रोप या क्रोध से अलग है । मान बाहरी दिखावा है, जो प्रीति की इमारत को पुरानी नहीं होने देता है । मान का मोचन संगम की ओर ले जाता है । मानवती नायिका दो मनःस्थितियों से गुजरती है—१. प्रेम २. अमर्ष ।

दयाराम ने विरह की भाँति मान का भी विशद चित्रण किया है । वे मान को 'मिसरी' मानते हैं, जो देखने में कठोर है किंतु चखने पर पिघलने वाली मधुरता से पूर्ण होती है :—

मिसरी मांन समान, परसत दरस कठोर कछु ।
पें रस रूपहिं जान, बदन समुझ के डारियें ॥[५]

---

१. 'हिततरंगिणी' : कृपाराम ५/३६४ ।
२. 'दयाराम सतसई' : सं० डॉ० नागर, छंद २०२ ।
३. वही, छन्द २०३ ।
४. 'रसप्रबोध' : रसलीन, छन्द ३५१ ।
५. 'दयाराम सतसई' : सं० डॉ० अम्बाशंकर नागर, छन्द २२१ ।

नायिका मान किये बैठी है। मुँह फुलाये है। सखि उससे कहती है—देखो, पति पैरों पर नतमस्तक है। मान जाओ, मौन छोड़ो—

मांन तजें जिन मौन तज, मान इतो वच मोर।
भेट करी लखि ललन प्रिय, मोसंख पद तोर ।।[1]

हे सयानी, समझ, हृदय में तू है, तेरा ही नाम रटा जा रहा है। उनके नेत्रों से आँसुओं की धारा बह रही है। मान छोड़ दे—

राधे छब पिय हिये में, आनन हैं तुव नाम।
सोई उलट दृगतें चलें, समुझ सयानी वाम ।।[2]

तू ही उलटी होकर धारा (राधा) के रूप में आँखों से प्रकट हो रही है।

मान है, परन्तु प्रियतम का अप्रिय हो रहा हो तो मान की क्या जरूरत? मानिनी मौन है। गुस्से के कारण नाक से नथ निकाल दी। प्रियतम ने हजार अनुनय-विनय की, मानिनी टस-से-मस नहीं होती। परन्तु प्रिय को छींक आई। मानिनी को लगा कि कहीं दुश्मनों की तबीयत नासाज तो नहीं है? तुरन्त नथ पहन ली। पति की कुशलता गुस्से से पहले :—

मान न एंहू न टर्‌यों, का मन प्रीति बिसारि।
केंतव छिक्का खाइ पिय, द्रुत नथ पहरी प्यारि ।।[3]

सखी मानिनी को समझाती है कि मान ज्यादा नहीं रखना चाहिए। मान पान नहीं है, जो ज्यों-ज्यों पकेगा त्यों-त्यों रस बढ़ेगा :—

एरी देरी मति करै, मेरी कहि तूं मांन।
कहा पकें रस बढ़ेंगों, मान आहि कछु पान ।।[4]

मानिनी मान किए बैठी है। सखी आती है और कहती है, 'चलो', मानिनी—'कहाँ ?' सखी—वे बुलाते हैं।' मानिनी—क्यों ?' सखी—तुम्हारे बिना उन्हें चैन कहाँ ?' मानिनी—'उनकी तो अनेक हैं।' सखी—'पर उनमें रुचि नहीं।' मानिनी—'पर मुकुट पर इतनी सारी मौजूद हैं।' सखी—'राधे, ये तो तुम्हारी परछाइयां हैं, छाया हैं—तुम न मिलीं तो तुम्हारी छाया ही रख ली :—

चलि, कहाँ ? बोले, कौन ? पिय, क्यों ? तो बिन कल नांहि।
घनि हें, रुचि नहि, मौलि राखि, राधे वे तुव छांहि ।।[5]

---

१. 'दयाराम सतसई' : सं० डॉ० अम्बाशंकर नागर, छन्द २१०।

२. वही, छंद २१२।

३. वही, छंद २११।

४. वही, छंद २१६।

५. वही, छन्द २१७।

मान और उसका निराकरण दोनों ही कलाकार दयाराम की तूलिका से मूर्तिमान हो उठे हैं।

मान की विशेषता ही यह है कि वह अधिक नहीं ठहरता। कितना ही बड़ा मान हो, प्रिय की एक झलक से वह उड़ जाता है :—

तदपि लाल सों लग्न, जद्यपि मन नपुसंक।
क्यों न मान हुइ भग्न, वे नटवर हों कामिनी।।

× × ×

मान अधीन अति रसिक, सबसों रसिकेस मिल्यों जु।
गर्व भरी इक हों रही, मेरों कछु न चल्यों जु।।[1]

दयाराम ने नायिका-भेद का बहुत विस्तार नहीं किया है। साहित्यिक छटा के अनुकूल नायिकाओं की विभिन्न स्थितियों का चित्रण ही उन्होंने किया है। विरहिणी, मानवती और परकीया के चित्रण में उनका मन खूब रमा है। अवस्थानुसार आठ नायिकाओं के स्थान पर उन्होंने पूर्ववर्ती आचार्यों द्वारा स्वीकृत दो भेद और जोड़कर-दस प्रकार की नायिकाओं का वर्णन किया है। कला की दृष्टि से दयाराम का नायिका-भेद हृद्य और सुरुचिपूर्ण है। मनः-स्थितियों के चित्रण में वे पूर्णतः सफल हुए हैं। दुविधा भरी परकीया की एक झलक देखिए :—

ठारे अंगन लाल मो, मन डरपे ललचाय।
आजे एकम लों न कछु, आउ जाउ कहि जाय।।[2]

'डरपे', 'ललचाय', 'आउ', जाउ', दुविधा के सूचक हैं। गोपिका घर में हैं। कृष्ण आँगन में खड़े हैं। अन्य लोग भी हैं। कुछ कहने के लिए मन ललचाता है, कुछ कहने से डरती भी है। वह न 'आओ' कह सकती है न 'जाओ' कह सकती है। कालिदास की पार्वती की तरह—शैलाधिराजतनया न ययौ न तस्थौ।[3]



१. 'दयाराम सतसई' : सं० डॉ० अम्बाशंकर नागर, छंद २२०, २१९।

२. वही, छन्द २४८।

३. कुमारसंभव, पाँचवाँ सर्ग।

# १०. नीति-काव्य

प्राचीन और मध्यकालीन काव्य में सूक्तियों का अपना विशेष महत्व रहा है। इनके कुछ विषय भी रूढ़ हो गए थे। डा० नागरजी के शब्दों में कहें तो—'सूक्तियों के कुछ विषय रूढ़ हो चले थे, जिन पर प्रायः सभी कवि अपनी अपनी सूझ-बूझ के अनुसार कहते चलते थे।'[1] भर्तृहरि, अमरुक, रहीम, तुलसी, बिहारी, मतिराम और वृन्द आदि कवियों ने अपने अनुभवों को अपनी अपनी सूझ-बूझ के अनुसार प्रकट किया है। आज भी इनकी सूक्तियाँ लोक-व्यवहार में बारम्बार उच्चरित होती हैं। दयाराम भी इसी परम्परा में आते हैं। उनका यायावरीय जीवन अनेक अनुभवों से जुड़ा था। कथा-वाचक और निपुण गायक होने के कारण जीवन के अनुभवों को व्यक्त करने का मौका भी उन्हें अधिक ही मिला होगा। इन सबका संचय सतसई में हुआ है।

रहीम के नीतिपरक दोहे तो अनुभव की आँच पर तपे हैं। दयाराम के अनुभव भी यथार्थ की आँच पर पके प्रतीत होते हैं। इसमें पारम्परिकता होते हुए भी तत्कालीन जीवन की अनेक सच्चाइयों को बिना लाग-लपेट कहने का प्रयत्न किया गया है। इनमें न तो आडम्बर का आच्छादन है और न आग्रह की भूमिका ही। जो जैसा है उसे वैसा ही प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है।

दयाराम कहते हैं कि शास्त्र और परम्परा के अनुसार 'जो जैसा करेगा वैसा भरेगा' का विधान सत्य नहीं है क्योंकि दुष्ट फूलते-फलते रहते हैं और साधु उजड़ते रहते हैं। वकासुर को सुगति मिली जबकि उसने श्रीकृष्ण को जहर दिया था।

दें सो पावे वेद वच, पें क्यों कहियें सत्य।
बकि माधो माहुर दयों, कस पाई सुभ गत्य ॥[1]
ब्रह्म कहें भगवंत हू दें फल भाव-प्रमान।
हरिये सर ब्याध दें लह्यो सतन सुरथान ॥[2]

वड़े आदमी उपदेश देते हैं। उनकी 'कथनी' का विश्वास करो, उनकी 'करनी' का अनुकरण न करो—

---

१. दयाराम सतसई, भूमिका, पृ० ५३।

२. वही, दो० ४८१-८२।

करबि खरी बड़वै खरी, करनी करनि न सन्त।
रषभ बानि मानि श्रे लह्यों, अशिव कृति अरिहंत ॥[1]

भगवान् ऋषभ की वाणी का जिन्होंने अनुकरण किया उन्हें श्रेय मिला, परन्तु अरिहंत ने उनकी कथनी को छोड़कर 'करनी' का अनुसरण किया उसे अमंगल का शिकार होना पड़ा।

देखिए कार्यकारण का नियम अटूट माना जाता है। यह भी सत्य नहीं है। दयाराम कहते हैं—पिता कारण है पुत्र कार्य है। परन्तु पिता के समान पुत्र नहीं होता है। नम्र उग्रसेन से क्रूर कंस हुआ और बेलगाम वेन से प्रजा-वत्सल पृथु हुआ। जहरीले सांप में ज्योतिपुंज मणि रहती है और प्रकाशधर्मा दीपक से काजल पैदा होता है—

कारन से कारज न किल पुत्र हु सब पितु से न।
मनि अहि सों कित दीप मिस उग्र कंस प्रथु बेन ॥[2]

संसार में श्रम का महत्व है। कार्यशीलता ही अक्षय पूँजी है। जिसे चलाना आता है उसकी तलवार होती है, जो पालता है उसका धर्म होता है, जो पढ़ता है उसकी विद्या होती है और जो पूजा करता है उसका भगवान होता है—

जिन मार्यो ताको असि, पायों ताको ध्रह्म।
ताकी विद्या जिन पढ़ी भजें वाहि कें ब्रह्म ॥[3]

ऋण या कर्ज समाज की बड़ी समस्या है। कर्ज का घाव नासूर बन जाता है। दयाराम कहते हैं कि कर्ज का घाव तो सिंह पंजे से किये गए घाव से अधिक दुःखदायक होता है। सिंह के पंजे का घाव एक बार ही पीड़ा देकर ठीक हो जाता है, कर्ज का पंजा तो फैलता ही रहता है—

वेसों करज निहारि दुख, जेसो करज नहार।
पं कछु भल वह रटत द्रुत, यह न हार विस्तार ॥[4]

कर्ज की मार बड़ी पैनी होती है। शायलॉक हर जगह होते हैं।

उत्तम, मध्यम और अधम पुरुषों की कृपा और क्रोध लोम-प्रतिलोम से रेशम, सूत और रजाई की गाँठों के समान होते हैं। उत्तम जन की कृपा रेशम की गाँठ की तरह होती है जो एक बार पड़ गई तो मुश्किल से खुलती हैं। मध्यम पुरुष की कृपा सूत की गाँठ की तरह होती है जो समय आने पर खुल

---

१. दयाराम सतसई, दो० ३८१।

२. वही, दो० ६४५।

३. वही, दोहा ५०३।

४. वही, दोहा ६८१।

सकती है। अधम पुरुषों की कृपा तो रजाई की गाँठ है, जरा-सी ढील दी नहीं कि अलग-अलग हो जाती है। इसी तरह उल्टे क्रम से इन तीनों का क्रोध भी है। उत्तम की रीस रजाई की गाँठ, मध्यम की सूत की गाँठ और अधम की रेशम की गाँठ के समान होती हैं।

उत्तम मध्यम अधम की कृपा रीस अस भाई।
गांठि लोभ प्रतिलोम जिमि पाट, दुकूल, रजाइ ।।[1]

संतों के क्रिया-कलापों पर ध्यान नहीं देना चाहिये। उनके रसभोग पर शंका नहीं करनी चाहिए। उनका स्तर सामान्य जन से अलग होता है। वे सब रसों का आस्वाद लेते हुए भी उनके प्रभाव से अलिप्त रहते हैं। देखिए जीभ जठराग्नि के प्रभाव से निर्लिप्त रहती है, जठराग्नि सबको पचा देती है।

सब रस भोगे संत कबू, तहू रहे निष्पाप ।।
स्निग्ध पगी रसना जिमि, अलेप अगन परताप ।।[2]

बड़े जो कुछ करते हैं सोच-समझकर ही करते हैं। इसलिये उनके कार्यों के प्रति शंका नहीं करनी चाहिये। ब्रह्मा का मन बेटी पर आया तो उसका भी कुछ तो कारण होगा ही—

बड़े करें सब समुझि के भूले नहिं को ठोर।
विधि बेटी पे चित्त धर्यो नहिं कछु कारन ओर ।।[3]

जीवन में विवेक का बड़ा महत्व है। विवेकहीन कर्म निष्फल होते हैं। खर्च भी करना हो तो विवेक से करना चाहिए। वंशी में केवल फूंक मारकर ही संगीत पैदा नहीं होता है उसमें अंगुलियों का शिल्प भी आवश्यक है—

विन विवेक वसु व्यय कियें, शोभा कोउ न पाय।
फूंकी वंसुरी रस न ज्यों, अंगुरी विना लगाय ।।[4]

दयाराम कहते हैं प्रीति जोड़नी चाहिए परन्तु इसमें प्रकृति का भी ध्यान रखना चाहिए। प्रकृति के मिले बिना जो प्रीति जुड़ती है वह द्विधा पैदा करती है जैसे रोटी और गंडेरी एक साथ खाने में क्या थूका जाय और क्या निगला जाय इसकी दुविधा पैदा हो जाती है—

प्रीति जुरि प्रकृति न मिली, वह दुहु पख दुख पाय।
रोटी गंडेरी चबी, क्यों डारे क्यों खाय ।।[5]

---

१. दयाराम सतसई, दोहा ५४२।
२, वही, दोहा ६०८।
३. वही, ३७८।
४. वही, ३९६।
५. वही, दोहा ६४२।

ना कहना बड़ा कठिन होता है। 'ना' कहने से तुरन्त कटुता आ जाती है। लोग बुरा मान जाते हैं परन्तु दयाराम 'ना' कहने के पक्षपाती हैं। वे समझते हैं कि न कहने में तुरन्त बुराई अवश्य है। परन्तु जिस 'ना' का परिणाम भला हो उसको कहने में संकोच नहीं करना चाहिए—'कंठ कटे पर कटु ना कहे' यह सयानी रीत नहीं है।'

तनक बुराई तुरत भल, जामें अति परिनाम।
कंठ कटे कटु ना कहे, सो न सयानी काम ॥[1]

कथनी से करनी वरेण्य है। कबीर भी करनी के पक्षपाती थे। कोरी कथनी में विश्वास नहीं करते हैं। कथनी से कुछ सधता नहीं है जैसे 'लाख बार अंगार' लिखने से आग पैदा नहीं होती है—

कथनी कोरी न काम की, करनी रंच हु सार।
उड़े न दारु डारियें, लिखि लखमन अंगार ॥[2]

अहं अहमिका उचित नहीं है। गुप्तरूप से कार्य करने में प्रभावी बना जा सकता है। गधा 'हों-हों' (अहं अहं) करता है इसलिये उस पर बोझ लादा जाता है। मैन (कामदेव) 'मैं-न मैं-न' (अहंता-त्याग) कहकर प्रभावशाली बन जाता है। नरनारी उसके अधीन हो जाते हैं—

हों हों हों रासभ करें, बोज ढोय लहि प्रहार।
में न नाम ही मात्र सब, स्मर बस संसार ॥[3]

किसी को समझाने के लिये उदाहरण या दृष्टान्त बड़ी उपयोगी चीज है कथावाचक या लोकगायक उदाहरणों के द्वारा अपनी बात मनवाने में समर्थ होते हैं। दयाराम कहते हैं—उदाहरण तो उपनेत्र हैं जिससे वृद्धों को भी स्पष्ट दिखाई देता है। चश्मा छोटी से छोटी वस्तु नयन-गोचर बनाता है। उदाहरण से बात को स्पष्ट करते हुए कहते हैं—

कछु मति कूट सिद्धान्त यों दे द्रष्टान्त बताय।
अनु अक्षर उपनयन जिमि दे फुट वृद्ध दिखाय ॥[4]

संसार में हर वस्तु का अपना-अपना वातावरण होता है। सजातीय वस्तुएं कठिनाई होने पर भी एक साथ रह सकती हैं। बिजातीय वस्तुओं का उनमें समावेश नहीं हो सकता है। तूणीर में यदि वह सम्पूर्ण भरा हो तो भी एक-दो

---

१. दयाराम सतसई, दोहा ४५६।
२. वही, दोहा ५८५।
३. वही, दोहा ४३६।
४. वही, दोहा ४६५।

तीर उसमें घुसाए जा सकते हैं परन्तु जगह होने पर भी धनुष का समावेश वहाँ नहीं हो सकता है—

मिलि सजाती द्वै सजाती, एक बिजाति न बास।
सभर तून सर ओंर द्वैं, सकल धनुष न समाय ॥[१]

काम पड़ने पर ही सबका स्वरूप ज्ञात होता है, वाणी से ही सबका मूल्य आँका जाता है। वाणी के द्वारा ही राजा, अधिकारी और गुलाम की पहचान होती है—

काम परें ते सबन को, जान्यो जाय स्वरूप।
मोल बोल कृति तें मिलें, रंक पोच बड़ भूप ॥[२]

पेट बड़ी बला होती है। सब अंगों से इसकी मार बड़ी होती है। पेट के ही कारण सब कुछ करना पड़ता है। दयाराम पेट की लाचारी को पहचानते थे—

नाथ उदर नाहक दियों, भल कर पद श्रुति वाक्।
एक याहि लगि जात सब, धर्म, तेज, बल, नाक ॥[३]

हाथ, पैर, कान और वाणी तो अपनी-अपनी जगह ठीक हैं। परन्तु एक पेट के ही कारण धर्म, तेज, बल और प्रतिष्ठा जाती रहती है। पेट के ही कारण भूख लगती है और भूखा आदमी गजब ढा देता है। 'बुभुक्षितः किं न करोति पापं।' जो आदमी बरछे भाले और तलवारों के सामने गर्दन नहीं झुकाते हैं वे करछी की मार के सामने आत्मसमर्पण कर देते हैं। भीष्म जैसे महावीर भी करछी के सामने झुक जाते हैं—

जो न बरछी तरछी डरें मरें सु करछी मार।
देखों बड़ भड़ भीसम से, कौरों किय बस आहार ॥[४]

विरह भी बड़ा विचित्र होता है। अन्य रोग उपचार करने पर शांत हो जाते हैं। विरह तो तप्त तेल के समान है, ठंडा करने के लिए शीतल जल के छींटे मारो तो आग धधक उठती है। विरह भी उपचार करने पर बढ़ता ही रहता है—

विरहानल उपचारतें बड़े अनोखी चाल।
पय परसत ज्यों उठत बड़ तप्त तैल ते ज्वाल ॥[५]

---

२. दयाराम सतसई, दोहा ५६३।
३. वही, दोहा ५८४।
४. वही, दोहा ५१४।
१. वही, दोहा ६६३।
२. वही, दोहा ५७६।

लक्ष्मी और सरस्वती एक साथ नहीं रहती हैं। जहाँ धन वहाँ बुद्धि के लिए मैदान खाली नहीं रहता है, और जहाँ बुद्धि का विलास फैला रहता है वहाँ धन का प्रसार अटक जाता है। बुद्धि से धन नहीं मिलता है और बुद्धि धन से नहीं पाई जाती है। धनी हमेशा जड़ रहता है और दरिद्री में संवेदनशीलता की मात्रा अधिक ही रहती है—

बुद्धि मिलें न दाम तें, बुद्धि तें मिलें न दाम।
नांतर धनि जड़ क्यों रहें दरिद्री धी-धाम ॥[1]

दयाराम कहते हैं—ग्रहबल का महत्व प्रतिपादन करने वाले अज्ञानी हैं। यदि ग्रहबल होता तो रावण के हाथों नवग्रह पराजित क्यों होते ? अतः संसार में जो कुछ होता है वह हरि की इच्छा से होता है ग्रहों के बल से या अन्य बल से कुछ नहीं होता है।

जो कहि ग्रह कों सुख दुखद में कहुँ वाहि अयान।
रावन बाँधे नोन कूँ, बिन रुझदायक कांन ॥[2]

पाप कर्म अच्छा नहीं है क्योंकि एक पाप अन्य पापों की शृङ्खला की ओर ले जाता है। इसी से पाप बढ़ते जाते हैं, संताप बढ़ता जाता है—

जानि पाप करियें न कबु पाप ताप दें ल्याय।
तासं पाप फिरि ताप यह संखल तूट न पाय ॥[3]

नारी सदैव पुरुष के लिये एक पहेली रही है। सन्तों ने उसे 'नरक की खान' बताया है। भर्तृहरि ने नारी की रहस्यमयता को देवों के लिये भी अगम्य बताया है—स्त्रियः चरित्रं पुरुषस्य भाग्यं दैवो न जानाति कुतो मनुष्यः।' दयाराम उसे क्षोभकारक समझते हैं। नारी बिना विचारे काम करती है। छल कपट, निर्दयता, असत्य, अपवित्रता, जड़ता उसके स्वभाव से जुड़े हुए होते हैं—इसीलिए उसका संग क्षोभकारक है।

सहसा, माया, निर्दया, असुचि, अनृत, जड़ लोभ।
इते दोष तिय स्वाभाविक क्यों न संग तस क्षोभ ॥[4]

हृदय के भाव भी समय के साथ बदलते रहते हैं। जो भाव किसी समय सुख देते थे वे अब दुख देते हैं ! औषधि भी अनुपान-भेद से बदलती रहती है। औषधि और भाव भी परिवेष के साथ प्रभाव बदलते रहते हैं—

---

१. दयाराम सतसई, छंद ६०१।
२. वही, छंद ५८७।
३. वही, छंद ५९२।
४. वही, छंद ४२०।

सोखद सो सो खद भये, यह दिन बिन न प्रभाव।
ओंर ओंर अनुपान तें, भेषज ज्यों हिय भाव ॥[1]

पराक्रम बड़ा होता है, शरीर का कद नहीं। देखिए छोटे शरीर वाला पर पराक्रमी सिंह दीर्घदेही हाथी को मार डालता है—

बड़ो वीर्य बिग्रह नहीं, कुरु कोविद अनुमान।
दीर्घ देह सपतें करी, हरि लेत पल प्रान ॥[2]

अधर्म का पक्ष लेना उचित नहीं है। इससे तुच्छता ही प्रकट होती है। चाँदनी को जबरदस्ती से धूप कहा जाय तो वह धूप तो नहीं बन सकती है। केवल कहने वाला ही झूठा साबित होता है—

धरम पच्छ नहि कीजियें, तुच्छ दिखें निज रूप।[3]
बरबट कहि को कोमुदी, धूप सु ठरे न धूप ॥

प्रियजनों का साथ दो ही देते हैं—एक पाती दूसरी दूती। पाती दूती से अधिक विश्वस्त होती है। पाती बात गुप्त रखती है, सच्ची होती है, अमानी होती है, गंभीर होती है और सहज में ही हित की अनेक बातें करती है।

दुति न दुतिय को पाति सी, छानि बाति कहि मीत।
साँची, अमही, गम्भीर अति, सहज करें बहु हीत ॥[4]

दूती पाती से उत्कृष्ट है। दूती हमेशा सत्य नहीं कहती है। पूछो अमरुक शतक की दूती को जो नायिका द्वारा 'प्रिय' के पास भेजी गई थी, परन्तु आने पर उसने कहा, मैं तो 'वापी' नहाकर आई हूँ, 'प्रिय' के पास गई नहीं।* पाती हमेशा सच कहती है। दूती में अभिमान होता है, पाती अभिमान से दूर रहती है। दूती चंचल होती है, पाती गंभीर। दूती पुरस्कार चाहती है, पाती बदले में कुछ नहीं लेती।

शुभ कामना तप से बड़ी चीज है। वसुदेव और देवकी ने संतान-प्राप्ति के लिए बड़ा तप किया था। उन्हें पुत्र रूप में कृष्ण मिला ? परन्तु नन्द-यशोदा को तो केवल शुभ-कामना-आशीर्वाद से ही पुत्र-सुख का लाभ मिला—

---

१. दयाराम सतसई, छंद ४०१।
२. वही, छंद ३६४।
३. वही, छंद ५८४।
४. वही, छन्द ५८८।

* निश्शेषश्च्युत चन्दनं स्तनतटं निर्मृष्टरागोऽधरो।
नेत्रे दूरमनञ्जने पुलकिता तन्वी तवेयं तनुः ॥
मिथ्यावादिनि दूति बान्धवजनस्याज्ञातपीड़ागमे।
वापीं स्नातुमितो गताऽसि न पुनस्तस्याऽधमस्यान्तिकम् ॥

बड़ असीस बड़ तपहुँ ते, करि लेहू अनुमान।
जननि जनक जुग कृष्ण के, तारतम्य सुखदान ॥[1]

सुख का समय व्यतीत होने पर देर नहीं लगती है। परन्तु दुःख का समय पर्वत की तरह लम्बा चौड़ा लगता है। कृष्ण पक्ष और शुक्ल पक्ष दोनों की अवधि समान होने पर भी शुक्ल पक्ष समाप्त होते देर नहीं लगती है और कृष्ण पक्ष लम्बा मालूम पड़ता है। सुख में समय की गति तेज लगती है, दुःख में समय के पैर लोहे के लगते हैं।

दुखद लगें सुख समय अति, त्यों दुख उलट प्रमान।
जानि परें नहि अमल पछ, लागे समल महान ॥[2]

किसी भी काम में अति नहीं करनी चाहिए। अति घर्षण से शीतल चन्दन भी अग्निकणों को पैदा कर देता है—

दियें बोंत सन्ताप कबु, साँत हू कूं होइ रोस।
अति घरसन ते होत जिमि, चन्दन चिनगिन दोस ॥[3]

झूठ बोलने में खतरा रहता है और साँच को आँच नहीं आती है। झूठ सच के बीच का अन्तर दिखाई देता है जैसे काँच और मणि के बीच का—

जोखिम जूठ सदा बनी, नही साँच कबु आँच।[4]
तुरत दिखें कछु अन्त तहु, मनि-मनि कांच सुकांच ॥

कीमत गुणवान की होती है, रूपवान की नहीं। खूबसूरत रक्तिम इन्द्रायण की कोई कीमत नहीं करता है, काली कस्तूरी लाखों के मोल बिकती है—

रूपवन्त तहू गुनरहित, तज भज गुनि बिन रूप।
इन्द्र बायना अरुन का, म्रगमद असित अनूप ॥[5]

नीति-शास्त्रों में कहा गया है कि 'मीत का मीत' मित्र होता है परन्तु जगत् में कुछ ऐसी विचित्र स्थिति है कि मीत का मीत भी शत्रु हो जाता है। देखिए—

मीत मीत सहजहि अरी, अरि अरि सहज हि मीत।
बाली बैर सुग्रीव कां, कवि मयंक कहा हीत ॥[6]

१. दयाराम सतसई, छन्द ५८३।
२. वही, छन्द ५८३।
३. वही, ३३६।
४. वही, ५८२।
५. वही, ५७७।
६. वही, ५१५।

बाली सुग्रीव की पत्नी रूमा का मित्र था इसलिए सुग्रीव से बाली की शत्रुता थी। चन्द्रमा ने देवगुरु बृहस्पति की पत्नी तारा से प्रेम किया था। बृहस्पति का वैर शुक्राचार्य से था अतः चन्द्रमा शुक्राचार्य का मित्र बन गया।

संसार में सभी वस्तुओं का अपना-अपना अलग महत्व होता है। छोटी वस्तु भी अपनी जगह महत्वपूर्ण है—

ऊँच अबच बड़ छोट कृति, बनि तासों अनु ओंर।
मौली, पनही, असि, धुरी भलें सबें निज ठोंर ॥[1]

इस प्रकार दयाराम का अनुभव का क्षेत्र विशाल है। उनकी सूक्तियाँ जीवन के प्रत्येक पहलू को छूती हैं। दयाराम की निरीक्षण शक्ति बड़ी पैनी और गहरी है। सामान्यतया सूक्तियों के विषय परम्परागत ही होते हैं। परन्तु इन परम्परागत अभिव्यक्तियों की जगह उन्होंने नये ढंग से अपनी बातें सामने रखी हैं। सन्त परोपकारी होते हैं, उनका हृदय मुलायम होता है। परन्तु दयाराम एक मार्मिक बात कह देते हैं।

नोंनित ते हूँ म्हा मृदु, सदा सन्त को ऊर।
वे पिघरत पावक परस, ये सुनि पर दुःख दूर ॥

नवनीत को मृदुतम, मसृणतम कहा जाता है लेकिन उसे पिघलाने के लिए पावक की आवश्यकता मानी जाती है। सन्त का हृदय तो दूसरे की कातरवाणी के श्रवणमात्र से द्रवीभूत हो उठता है। सन्त के हृदय की कोमलता को काव्यलिंग के द्वारा प्रतिपादित किया गया है।

होनहार का अन्दाज पहले से ही लग जाता है। देखिए मोर के बच्चों को। नर मोर को अपने बर्हभार पर गौरव रहता है। इसी से छोटे नर बच्चे चाहे उनके पंख आये हों या नहीं, पानी से गुजरते समय अपनी पूँछ को देखते रहते हैं कि कहीं उनकी पूँछ गीली न हो गई हो। कन्याएँ भी, चाहे उरोज प्रकट हुए हों या नहीं, पुरुषों को देखते ही पहले से छाती छिपाना सीख जाती हैं—

होनहार हिय में बसे, चितउ बरही के वत्स।
अलत अंबु प्रतिपल लखत, प्रष्ट जदपि नहीं पत्स ॥
होनहार हुई सो मति प्रकट प्रथम तें होइ।
ढाँपे उर बिन उरजहू कन्या जिमि नर जोइ ॥[3]

---

१. दयाराम सतसई, छन्द ४६४।

२. वही, छन्द ३२६।

३. वही, छन्द ३७६।

अपने-अपने गौरव की समानता इन दोनों में गौरव प्राप्त करने के प्रथम ही सुषुप्त रूप में विद्यमान है।

संसार की क्षण-क्षण बदलती परिवर्तनशीलता का सुन्दर चित्र इस दोहे में सहजता से व्यक्त हुआ है—

> आज सुकालि न अब सुघरी, यहें चाल जगख्याल।
> नभमें नभ ज्यों प्रथक पल, सित असित पितलाल ॥[१]

चार घड़ी की चाँदनी है। जो आज है वह कल नहीं रहेगा, जो अभी है वह घड़ी भर बाद बदल जायेगा। संसार तो सावन-भादों का आकाश है कभी श्वेत, कभी श्याम, कभी लाल और कभी पीत।

सावन-भादों के आकाश के रूप में संसार का हृदय-ग्राही चित्र प्रस्तुत किया गया है। सावन में आकाश का रूप प्रतिपल बदलता रहता है। इसी तरह संसार कभी शांत और स्वच्छ रहता है तो कभी अज्ञात और अशांति का ठौर बन जाता है। कभी दुःख-दैन्य से पूरित है तो कभी प्रेम और आनन्द में निमज्जित।

अनन्त गुणों के बीच एक दोष की गिनती नहीं होती है। चन्द्रमा में अनेक गुण होने के कारण उसका कलंक-दोष प्रायः तिरोहित हो जाता है। कालिदास ने इसी तथ्य का समर्थन करते हुए कहा है—एको हि दोषो गुणसन्निपाते निमज्जतीन्दोः किरणेष्विवांकः। परन्तु दयाराम इसी बात को प्रबल प्रमाण के साथ प्रस्तुत करते हैं—

> गुन अनन्त में दोष अनु, सो करि सके न बाध।
> ज्यों न लोन डलि के मिले, क्षार पयोधि गाध ॥[२]

'धार पयोधि' में 'लोन डलि' का कितना अस्तित्व ? 'डलि' और 'गाध' के द्वारा 'अणु' और 'अनन्त' की सुन्दर व्यंजना हुई हैं। दयाराम ने अपनी बात का समर्थन करने में या विधान करने में हमेशा अपनी मौलिकता प्रदर्शित की है। 'दीपक के नीचे अँधेरा' सामान्य प्रचलित उक्ति है। दयाराम दो दीपकों को एकत्र कर इस अन्धेरे को दूर करना चाहते हैं—

> हरें ओंर अज्ञान बुध, ताकों फिर बुध ओंर।
> मिलन दीप ज्यों परस्पर, हरें तिमिर दुहुँ ठोंर ॥[३]

दीप से दीप जलता है—यदि यह एक सत्य है तो दीप से दीप का अन्धेरा दूर होता है—दूसरा सत्य है।

---

१. दयाराम सतसई, छन्द ३५३।

२. वही, छन्द सं० ६०७।

३. वही, सं० ४७९।

मन बड़ा चंचल होता है। प्रति पल उसका रंग बदलता है। मन के रंगों के इस वैचित्र्य को दयाराम ने बड़ी बारीकी से उरेहा है—

मन विचार पल-पल पृथक, अकथ सकत कथि कांन।
जिमि कुसअनि उषकनि, बरन पलटें अति भामान ॥[१]

सुबह के समय कुश की नोंक पर ओस की बूंदें पड़ी रहती हैं और सूर्य-रश्मियों के पड़ने से अनेक रंग उन बूंदों पर आते-जाते रहते हैं। मन भी ऐसा ही है। चंचल मन का यहाँ एक सुन्दर चित्र प्रस्तुत किया गया है।

अन्यत्र आसक्त प्रिय पर बरबस ध्यान जाता रहता है। मित्र-द्रोही को तो याद नहीं करना चाहिए। फिर भी मन और ध्यान उसकी ओर चले ही जाते हैं। मुँह के भीतर कोई अंग दुःखता हो तो जिह्वा बारम्बार उसका स्पर्श करती रहती हैं। यह एक अनुभूत सत्य है। दाँतों के बीच कुछ रह गया हो या मुख में कोई फुंसी निकल आई हो तो जीभ बरबस वहाँ चली जाती है।

मित-चित जान्यो अनत दुःख, दुसह न छूटे ख्याल।
मन गति ह्वां बरज्यों न रहि, ज्यों रसना मुख साल ॥[२]

संसार श्रद्धा के सहारे चलता है—श्रद्धावान् लभते ज्ञानं। जैसी श्रद्धा वैसी सिद्धि। दयाराम श्रद्धा का महत्व समझते हैं। श्रद्धा है तो दूर भी निकट है और श्रद्धा नहीं है तो निकट भी दूर है। देखिए गाय के स्तनों के अति निकट रहने वाला जिगोंर दूध से वंचित रहता है, दूर बँधा हुआ बछड़ा दूर रहते भी दूध का अधिकारी बनता है।

बिन रति का बड़ निकट तें, नां जिगोंर गोतीर।
निपत लपटि स्तन तहु रगत, लहे दूर बछ खीर ॥[३]

दयाराम की सूक्तियों में उनकी अपनी सूझ-बूझ है, प्रशस्त मौलिकता लेकर दयाराम ने उन्हें मार्मिक और चोटदार बनाया। वास्तव में हमें दयाराम के अधिकारी विद्वान् डॉ० अम्बाशंकर नागर जी के इस कथन से सहमत होना चाहिए कि सूक्तियों में दयाराम की सूझ-बूझ और मौलिकता की दाद देनी पड़ती है।'[४]

दयाराम ने मानव-प्रकृति को लेकर बहुत कुछ कहा है। संगति, सन्त और

---

१. दयाराम सतसई, छन्द सं० ५१३।

२. वही, सं० १६९।

३. वही, दोहा।

४. दयाराम सतसई, भूमिका।

हरिजन, गुरु, सज्जन-दुर्जन, वड़े लोग, निन्दक, याचक, ज्ञानी-मूर्ख, दूती और पाती, पराधीन और गुलाम, प्रारब्ध और भाग्य, ईश्वरेच्छा, संसार, श्रम, जीवन, मृत्यु, धन, स्वार्थ और परमार्थ, शरणागति, सावधानी, चतुराई, कलि-युग, गुण, गरीबी, युक्ति, विवेक, अविद्या, कला, कुकृत्य, मन और मनोवृत्तियाँ, त्याज्य और ग्राह्य आदि को अपनी रचना का विषय बनाया है। कहीं-कहीं पर काव्य के माध्यम से उपदेश भी दिए हैं।

वस्तुतः दयाराम की नीति-विषयक सूक्तियाँ उन्हें हिन्दी के प्रमुख सूक्तिकारों में विशिष्ट स्थान प्रदान करने में समर्थ हैं।



# ११. भाषा शैली

दयाराम सतसई की भाषा ब्रजभाषा है। एक गुजराती भाषी कवि ने अपने मन की सम्पूर्ण श्रद्धा के साथ अपनी हृदय-धारा को हिन्दी में व्यक्त करने का प्रयास किया है। दयाराम केवल एक अहिन्दी भाषी सज्जन ही नहीं थे अपितु वे अपनी मातृभाषा गुजराती के समर्थ कवि के रूप में ख्याति भी अर्जित कर चुके थे। अपनी मातृभाषा में विपुल साहित्य सर्जन के साथ उन्होंने देश की तत्कालीन साहित्यिक भाषा में कृष्ण-भक्ति से प्रेरित होकर साहित्य सर्जन का मार्ग अपनाया। यह असाधारण आत्म-विश्वास का काम था। दयाराम ने न केवल भक्तिभाव व्यक्त करने के लिए मन की मौज में आकर ब्रजभाषा में लिखा है वरन् सम्पूर्ण साहित्यिक गम्भीरता के साथ उसमें अपनी अनुभूति को अभिव्यक्त करने का सुन्दर प्रयास किया है।

हमारे देश में मध्यकाल तक संस्कृत के प्रति सम्मान की भावना अक्षुण्ण रही है। उसके महत्व को कम आँकने का प्रयत्न प्रायः नहीं हुआ है। देशी भाषाओं के लेखकों में सर्वप्रथम महात्मा कबीर ने संस्कृत को 'कूप जल' कह कर भाषा के बहते नीर में वाणी को प्रक्षालित करने का दावा किया है। सूर और तुलसी चुपचाप अपने काव्य-निर्माण में प्रवृत्त रहे। केशव के सामने फिर यह दुविधा खड़ी हुई कि संस्कृत में लिखा जाय या भाषा में ? संस्कृत का अपार पाण्डित्य होते हुए भी केशव ने ब्रजभाषा के प्रति अपनी आसक्ति प्रकट करते हुए ऊर्ध्वबाहु होकर कहा है—

गीर्वाणवाणी हि विशेषबुद्धिस्तथापि भाषारसलोलुपोऽहम्।

केशव ने ब्रजभाषा की ताजगी पर अपना मन समर्पित कर दिया था। इसलिए उन्होंने जो कुछ लिखा वह ब्रजभाषा में ही लिखा। दयाराम के सामने भी यही प्रश्न था। संस्कृत के प्रति उनके मन में अहोभाव था। परन्तु दयाराम जानते थे कि संस्कृत में लिखकर या बोलकर जनता में प्रभाव बिखेरा जा सकता है परन्तु जनता तक नहीं पहुँचा जा सकता है। जनता तक पहुँचने के लिए ब्रजभाषा सबसे उपयुक्त है। कृष्ण-भक्तों के लिए तो वह कृष्ण की वाणी है। रसिकों के लिए वह ललित भाव भरी भाषा है।

ब्रजभाषा के प्रति दयाराम के प्रेम के कारण स्पष्ट है—१—लोगों तक पहुँचने के लिए संस्कृत अपर्याप्त है, २—ब्रजभाषा लोकग्राह्य है और ३—वह स्वयं कृष्ण की वाणी है। शायद अन्तःप्रान्तीय भाषा में संस्कृत की उत्तराधिकारिणी ब्रजभाषा हिन्दी ही है।

प्रथम कहा जा चुका है कि ब्रजभाषा दयाराम की दूसरी भाषा है। उन्हें इस भाषा के अध्ययन की शास्त्रीय सुविधाएँ उपलब्ध न थीं। देशाटन के द्वारा साधु-सन्तों के सम्पर्क से और वल्लभ सम्प्रदाय के व्यापक विस्तार से ब्रजभाषा का ज्ञान सहज में उन्हें प्राप्त हुआ था। नाथद्वारा-कांकरोली और ब्रज में एक लम्बे अरसे तक उनका आना-जाना बना रहा। इसलिए ब्रजभाषियों के प्रत्यक्ष सम्पर्क और सूर और नन्द आदि उत्तम कवियों के साहित्य के श्रवण-पठन से उनका ब्रज-भाषा का अध्ययन विशाल और व्यापक बना। इन स्रोतों से गृहीत दयाराम की ब्रजभाषा में इतनी ही विविधता मिलती है।

अपनी व्यापकता के कारण ब्रजभाषा में एकरूपता प्रायः शिथिल रही है। उसका कोई ठोस व्याकरण नहीं था। अनेक भौगोलिक क्षेत्रों में जन्मे कवियों के द्वारा इसका साहित्यिक प्रयोग किए जाने पर उसमें प्रादेशिक या आंचलिक प्रभाव भी पड़े हैं। दयाराम गुजरात के थे। इसलिए उनकी ब्रजभाषा पर गुजराती उच्चारणों का प्रभाव पड़ना स्वाभाविक था और साथ ही साथ उसमें गुजरात में प्रचलित ब्रजभाषा के बोलचाल के रूप का भी संयोजन हुआ है। अतः दयाराम की ब्रजभाषा में सामान्यतया निम्नलिखित विशेषताएँ दृष्टिगोचर होती हैं—

(१) ब्रजभाषा में 'ओं' का उच्चारण 'ओ' और 'औ' के मध्य होता है। इसलिए कुछ कवि केवल 'ओ' से और कुछ 'औ' से इसे व्यक्त करते हैं। दयाराम ने सर्वत्र 'ओं' का प्रयोग इस उच्चारण के लिए किया है—

त्रूठों मों सिर कर धरों, रूठों द्यो उर लात।
पें निज ओंरन पें नहीं, यह जांचों जगतात ॥[1]

(२) 'ऐं' की जगह सर्वत्र 'एं' की मात्रा का प्रयोग दयाराम में मिलता है—

राज रूप-रसपान सुख, समुझत हें मों नेंन।
पें न बेंन हें नेंनकों, नेंन नहीं हें बेंन ॥[2]

(३) ब्रजभाषा में 'ऋ' अप्रधान स्वर है। इसके स्थान पर प्रायः रि—(ऋतु < रितु), अर—(गृह > ग्रह), इर—कृपा > किरपा) का उपयोग होता है। कुछ शब्दों में 'ऋ' का प्रयोग भी होता है। दयाराम ने प्रायः इन सभी उच्चारणों का प्रयोग किया है—

ऋ = र    घृत > घ्रत
         भृंश > भ्रंस
ऋ = रि/रु    ऋण > रिण तथा ऋषि > रुषि

---

१. दयाराम सतसई—७।
२. वही, १४४।

> रुन

ऋ = इर्  वृन्दावन > ब्रिन्दावन

कृपा > किरपा

(४) व्रजभाषा में सभी स्वरों का सानुनासिक रूप मिलता है। परन्तु दयाराम ने 'नकारपूर्व आकार' का सर्वत्र आनुनासिकीकरण किया है—

ऐरी देरी मत करें, मेरी कही तूँ मांन।
कहा पकें रस बढ़ेंगों, मांन आहि कछु पांन॥[1]

इनके अतिरिक्त दयाराम ने व्रजभाषा के रूपों में स्वच्छन्दता से काम लिया है—

(क) वर्तनी में ह्रस्व मात्रा को दीर्घ और दीर्घ को ह्रस्व के रूप में प्रयुक्त किया है जैसे—गति, गती। असि, असी। मति, मती। अति, अती। कपूत, कपुत।

(ख) एक ही शब्द के अनेक रूपों का प्रयोग (Variation) हुआ है—

आग = अग्नि / आगि / अगन / अग्न / अगि।

चतुर = च्यातुर / च्यतुर / च्यातूर।

दृष्टि = दीठि / दिष्टी / दीठ / दीठी।

(ग) वर्ण परिवर्तन—तीसरे वर्ण की जगह पर चौथा और चौथे जगह पर तीसरे वर्ण का प्रयोग किया है—

ध्रुव की जगह पर द्रुव
झूठ " " जूठ
ब्रह्म " " भ्रह्म
जहाँ " " झां
वल्लभ " " वल्लव
जिह्म " " झिह्म

(घ) द्वितीय स्वरान्त वर्ण को हलन्त किया है—

परम > पर्म    शरण > सरण > सर्न
जगत > जक्त    मरण > मर्न
विपरीत > विप्रीत

(च) पदान्त 'न' को द्वित्व किया है—

धन > धन्न    मगन > मगन्न
मन > मन्न    जीवन > जीवन्न
तन > तन्न    कण (कन) > कन्न

---

१. दयाराम सतसई—२१६।

१—गुजराती उच्चारणों के प्रभाव के कारण कुछ शब्दों की वर्तनी में परिवर्तन हुआ है—
तुमारो—त्म्हारो, जहर—झेर, गहन—घेंना, बोज—बोझ, बहुत—बोंत, सके—शके।

२—दयाराम ने शब्दों के आदि मध्य और अन्त के वर्णों का भी लोप किया है—

| | | | |
|---|---|---|---|
| गरल | को | गर | (अन्त्य 'ल' का लोप) |
| उदधि | को | उद | (अन्त्य 'धि' का लोप) |
| आगपा | को | पगा | (आदि 'आ' लोप) |
| अगाध | को | गाध | (आदि 'अ' लोप) |
| उदधि | को | दधि | (आदि 'उ' लोप) |
| सहस्र | को | सस्र | (मध्य 'ह' लोप) |
| विद्वान | को | विद्वन | (मध्य 'आ' लोप) |

३—दयाराम ने शब्दों का अप्रचलित अर्थ तथा कभी-कभी भिन्नार्थ में भी प्रयोग किया है—

(क) अप्रचलित अर्थ में—

| | | |
|---|---|---|
| कन्या | को | दिशा के अर्थ में |
| शक | को | भय " |
| बानवा | को | गणेश " |
| कुज | को | वृक्ष " |
| कंकोष | को | सागर " |
| वनचर | को | मछली " |

(ख) भिन्नार्थ में—

| | | |
|---|---|---|
| कातर | को | 'नम्र' के अर्थ में |
| स्तब्ध | को | 'घमण्डी' के अर्थ में |
| दोहद | को | 'प्रेम' के अर्थ में |

**शब्द भण्डार**

दयाराम का शब्द भण्डार विशाल है। ज्ञान-विज्ञान के सभी क्षेत्रों से उन्होंने शब्दों को लिया है। वास्तव में समाज के सभी क्षेत्रों से उन्होंने शब्द राशि एकत्र की है। उसके शब्द-भंडार में धर्म, दर्शन, पुराण, ज्योतिष, गणित, खेल आदि क्षेत्रों के अनेक शब्द आये हैं। उनके दोहों में भारतीय आर्य भाषा की सभी भूमिकाओं के शब्द मिलते हैं। उनमें तत्सम, अर्ध तत्सम, तद्भव और देशज शब्दों का मुक्तमन से प्रयोग हुआ है।

(१) तत्सम शब्द—

दयाराम ने संस्कृत के तत्सम शब्दों का प्रचुर प्रयोग किया है। कहीं-कहीं पर संस्कृत की समस्त पदावली का भी प्रयोग किया है। 'सतसई' में प्रयुक्त तत्सम शब्दों के कुछ उदाहरण इस प्रकार हैं—

अभिवादन, अक्षरातीत, पुष्कर, क्रोध, दारु, दुग्ध, पावक, मोक्ष, द्रुम, कुहु, द्युति, मरकट, अनृत, तुण्ड, केकी, तारतम्य, प्रमदा, मूषक, तिमिर, उष्णदा, दस्यु, इस्य, चामिकर, श्रुति, कटाक्ष, ताप, तूल, सर्वेश्वर, कृपण, वरद, उभव, उद्वेग, वनचर, कन्या, दंड, प्रताप, नूतन, प्राण आदि तत्सम शब्दों के साथ प्रेमामृत, प्रत्युपकार, शिशिरातप, पदपंकज, कृपानिधान, पद-पुष्कर सदृश समस्त और सन्धियुक्त शब्दों का प्रयोग भी मिलता है। दयाराम का संस्कृत भाषा पर अच्छा अधिकार था। इसके दर्शन उनके दोहों में होते हैं।

(२) अर्द्ध तत्सम शब्द—

प्रायः उच्चारण की सुविधा के लिए तत्सम शब्दों के कुछ वर्ण श्रुति मधुर बनाये जाते हैं। ब्रजभाषा कवियों ने उच्चारण की सुविधा के लिए कुछ तत्सम शब्दों में परिवर्तन किया है। इस प्रकार परिवर्तित शब्दों को अर्द्धतत्सम कहा गया है—जैसे गोपाल का गुपाल, निपुण का निपुन। दयाराम ने भी इस प्रकार तत्सम शब्दों को श्रुतिमधुर बनाने का प्रयत्न किया है। इस प्रक्रिया में (१) शब्द मध्यगत और अन्त 'ण' को 'न' में परिवर्तित कर कोमल बनाया गया है —प्राण > प्रान, प्रणत > प्रनत, शरण > सरन, कृपण > क्रपन। (२) 'श' के स्थान पर 'स' का प्रयोग कर उसका उच्चारण सुगम किया गया है जैसे—शील > सील, सर्वेश्वर > सर्वेसुर, शिव > सिव। (३) व्यंजन के हलन्त रूप को स्वरान्त में बदला गया है—धर्म > धरम, हार्द > हारद, प्रधान > पर-धान, प्रताप > परताप।

(३) तद्भव शब्द—

हमारी भाषाओं में तद्भव शब्द अनेक मिलते हैं। इनके अनेक रूप है। ये भौगोलिक विशेषताओं से भी जुड़े हैं। एक तत्सम ऐतिहासिक विकास-क्रम और भौगोलिक स्थिति के कारण अनेक तद्भवों के रूप में विद्यमान है। महाभाष्यकार ने भी इस तथ्य को स्वीकारा है। वस्तुतः ये तद्भव ही भाषा की अर्जित सम्पत्ति के द्योतक होते हैं। यद्यपि दयाराम उस भू-भाग में जन्मे न थे जिसमें वे सहज रूप में आ जाते हैं। परन्तु उनके विराट परिभ्रमण ने उन्हें ब्रजभाषा के इन रूपों से परिचित करा दिया था। दयाराम में ऐसे तद्भव पर्याप्त संख्या में मिलते हैं—नाह (नाथ), नेह (स्नेह), मोख (मोक्ष), छमा (क्षमा), आग (अग्नि), मीत (मित्र), हिय (हृदय), मोल (मूल्य), हरी

(हरित), अयान (अज्ञान), अटारी (अट्टालिका), पाहन (पाषाण), वैद (वैद्य), कटाछ (कटाक्ष) आदि।

दयाराम ने सन्धियों और समासों में स्वतन्त्र और मिश्रित प्रयोग किए हैं। तत्सम शब्दों के अनेक समस्त पद सतसई में प्राप्त होते हैं यथा—प्रेमामृत, दीन-बन्धु, कृपानिधान, पुरुषोत्तमप्रजा, राजरूपरसपानसुख, कृष्णस्वसासुत, पदपुष्कर आदि। कई स्थानों पर शुद्ध सन्धियों का प्रयोग देखने में आता है तो कहीं पर अशुद्ध सन्धियाँ भी दृष्टिगोचर होती हैं—प्रत्युपकार और अन्धमुद्धरन। अर्द्ध-तत्सम या तद्भव और तत्सम शब्दों के आधार पर निर्मित सामासिक पदों के प्रयोग भी सतसई में मिलते हैं—अरुनसीख, गुनअैन, नभीचौथ, मदछाक और सद्वंश आदि।

(४) देशज शब्द—

दयाराम ने ढिग, सानसी, संभालू आदि, देशज शब्दों के साथ गुजराती और राजस्थानी के शब्दों का भी प्रयोग किया है यथा—दमड़ी में द्या ऊंट, जामफल, अेकम्, कहाडिए, अमिव्रुट्टि, लूंटालूट, खोल और धनी (मालिक के अर्थ में) आदि।

(५) विदेशी शब्द—

मध्यकाल के अन्त तक अरबी-फारसी के अनेक शब्द हमारी भाषाओं में घुल-मिल गये थे। परन्तु उनका उत्स अन्यत्र होने से उन्हें विदेशी शब्द ही कहा जायेगा। 'दयाराम सतसई' में अरबी-फारसी शब्दों का स्वाभाविक प्रयोग हुआ है। कुछ शब्द अपने अविकृत रूप में प्राप्त होते हैं और कुछ शब्द विकृत रूप में। इनमें गुलाब, चिक, गुनाह, गरीव, दुश्मन, कमान, जख्म, यार, ख्याल अपने वास्तविक रूप में आये हैं। परन्तु कुछ शब्दों को दयाराम ने स्वेच्छा से तोड़ा-मरोड़ा है जैसे—घुनेघार (गुनहगार), अतराजी (एतराज), मुश्केल (मुश्किल), कागद (कागज), गुवाप-ज्वाप (जवाव), इशक (इश्क) और किशक (कशक) तथा मसागत (मशक्कत)।

अरबी-फारसी के कुछ शब्दों को भी उनके प्रचलित अर्थ से भिन्न अर्थ में प्रयुक्त किया गया है यथा 'जाली'। इसका सहज अर्थ है नकली। परन्तु दयाराम ने इसे जाल बिछाने वाले के अर्थ में प्रयुक्त किया है। 'जाल' अरबी के 'जअल' से सम्बन्ध रखता है। एक शब्द संस्कृत में 'जाल' है जिसका अर्थ छेददार चीज। परन्तु दयाराम ने अपने अर्थ में 'जाली' का प्रयोग किया है।

दयाराम ने कुछ अरबी-फारसी शब्दों के साथ भारतीय प्रत्यय जोड़े हैं। देखिए—'मरदी' और 'अदरदी' के प्रयोग—

(१) साधन साधि न हों सक्यों, ताको मोहि न ताप।
मरदी हिय हरि बरद की, साधन साध्य न आप ।।११।।

(२) अली अदरदी हरि भये, बिरह दरद हों चूर।
कपूर रहि न बिन मिर्च ज्यों, मिर्च न चाहि कपूर ।।२६६।।

दूसरे दोहे में मूल फारसी का 'दर्द' शब्द है। 'अ' उपसर्ग और इन् प्रत्यय लगाये गये हैं। प्रकृति फारसी में उपसर्ग और प्रत्यय भारतीय हैं। इससे आगे बिरह-दरद में दो भिन्न भाषाओं के शब्दों को एकत्र कर सामासिक पद बनाया है। इसका दूसरा उदाहरण 'सस्रदस्त' है—

सब मीठो माशूक कों, विज्ञांनी कहि सांच।
सकल मनोहर लखि लगें, सस्रदस्त ज्यों कांच ।।११३।।

यहाँ मूल शब्द सहस्र है। कवि ने मध्यवर्ण का लोप करके सस्र के साथ फारसी के दस्त को एकत्र कर सस्रदस्त समास निष्पन्न किया है।

दयाराम की भाषा चलती ब्रजभाषा है। उसमें अन्य कवियों की अपेक्षा शब्दों के अनेक परिवर्तन मिलते हैं। सम्भवतया ये परिवर्त (Variation) उनके यायावरीय जीवन से जुड़े हुए हैं। जिस अंचल से जो शब्द मिला उसका वैसा ही रूप सतसई की भाषा में प्रयुक्त हुआ। इससे भाषा जानदार भी बनी है और लोक-भोग्य भी। सतसई में जहाँ भक्ति का भाव है वहाँ भाषा पारदर्शक बनी है। भक्त की समस्त वृत्तियाँ उसमें झिलमिलाती हुई-सी दिखाई देती हैं। ऐसे अवसरों पर दयाराम की मुहावरेदानी खिलकर सामने आई है। कृष्ण पर उसे पूरी श्रद्धा है, पूरा विश्वास है। यदि कृष्ण कुटिल है तो भक्त का हृदय भी कुटिल होगा ही। जैसे तलवार वैसी म्यान—

चाहु बसाये हृदय में, धरुँ त्रिभंगी ध्यान।
तातें राख्यों कुटिल उर, होहि असी सों म्यान ।।१८।।

मुहावरे और लोकोक्तियाँ भाषा में जान डालती हैं। वस्तुतः भाषा के ये वक्र-प्रयोग हैं जो अपनी बंकिमता के कारण अजीब और आकर्षक होते हैं। दयाराम ने मुहावरों और लोकोक्तियों का बहुत प्रभविष्णु प्रयोग किया है। अपनी बात को समझाने के लिए, उसकी पुष्टि के लिए समाज में परम्परा प्राप्त तथ्य को दयाराम बड़ी कुशलता से नियोजित करते हैं। प्रेम प्रभु से उच्च हैं, श्रेष्ठ है। प्रेम को शिर पर चढ़ाना होता है कन्धे पर नहीं। कन्धे पर प्रभु चढ़ते हैं, शीश पर तो प्रेम को ही विराजमान करना पड़ता है। हनुमान राम के बड़े भक्त हैं, कण-कण में राम का दर्शन उन्हें होता है परन्तु जब 'स्नेह' की बात आती है तो उसे शिर पर चढ़ाते हैं और राम को कन्धे पर—

प्रेम प्रभु हूतें प्रथू, विबुध विचारी लेहु।
कपि सकंध रघुनाथ लिएं, सीस चढ़ाय सनेहु ।।

'स्नेह' की द्व्यर्थकता का कवि ने बड़ा सार्थक प्रयोग किया है। लोगों की प्रचलित परम्परा से अपनी बात की पुष्टि करना दयाराम की अपनी विशेषता है।

दयाराम जगत के रीति-रिवाजों से पूरे परिचित थे। पूरे प्रैक्टिकल थे। लोक में जो है वह स्वीकारने योग्य है। दो चीजें एक साथ नहीं चल सकती हैं—गाल भी फुलाते जाओ और गाना भी गाते रहो। चित्त भी एक साथ दोनों स्थानों पर नहीं रह सकता है—

चित्त एक द्वे अेंन दें कोउ न लहियतु च्हेंन।
गंड फुलेबों गायबों दुह जस संग बने न ॥४६०॥

दयाराम मुहावरों के प्रयोग में बड़े सक्षम और समर्थ हैं। कुछ और उदाहरण लीजिए—

साहस कबू न कीजिए, होइ पुनः परिताप।
भयो बिचारे बिनहि ज्यों, गहे छछूंदर सांप ॥
साधन बल हों तरुँगो, प्रभु का तुम एँसान।
करि हों तारन बरद का, डारि सिधानों लोन ॥४६२॥
कबहू कृष्ण इत्सा बिना, डोले नहिं इक पात।
एही द्रढ चित राखियो, लछ्य बात की बात ॥३५६॥

दयाराम की सूक्तियाँ बड़ी मार्मिक होती हैं सीधे ही हृदय पर असर करती हैं। सुनने वाला सुनता ही रहे पर जवाब देते जवान चुप हो जाय। वे कृष्ण से सीधा ही प्रश्न करते हैं—जैसी तलवार होगी वैसी ही म्यान भी होगी न? आप प्रभु त्रिभंभी हैं इसलिए मुझे अपने हृदय को कुटिल रखना पड़ा।

चाहु बसाये हृदय में, धरुँ त्रिभंगी ध्यान।
तातें राख्यो कुटिल उर, होहि असी सो म्यान ॥

यह लोक स्वीकृत तथ्य है कि जो वस्तु जितनी कष्टसाध्य है वह उतनी कीमँती है। जिस पर जितना परिश्रम लगेगा वह उतनी मँहगी बनेगी जिस पर जितना प्रतिबन्ध होगा वह उतनी आकर्षक बनेगी—

निज इष्टा प्रतिबन्ध का, पें जनि रख्यों व्रजेस।
ज्यों-ज्यों मेंघी चीज जो, त्यों-त्यों मिष्ट विसेस ॥१६२॥

उनकी भाषा धारदार भी है। वेद-शास्त्र के विधान अलग हैं और लोकगति अलग है। वेद और शास्त्र जो कहते हैं लोक में उससे विपरीत देखा जाता है। देखिए पूतना ने भगवान को जहर दिया, भगवान ने उसे सद्गति प्रदान की। भगवान के तुष्ट और रुष्ट होने का कोई निश्चित तरीका नहीं दिखाई देता है। यदि भक्तों से तुष्ट हैं तो सन्त भूतल में क्यों भटकते हैं? और यदि दुष्टों से रुष्ट हैं तो सिद्ध और गणिका क्यों वैकुण्ठ में विराजमान हैं?

दे सो पावे वेद वच, पें क्यों कहिए सत्य।
बकि माधो माहुर दयो, कस पाई सुभगत्य ॥

